नवरात्रद्वयोर्म्मध्ये पूजनीयाः प्रयत्नतः।
सर्व्वेगिराधिरासाम्यं फाल्गुने शाम्भवेतिथौ ॥१३६॥

एवं यात्रा क्रमः प्रोक्तो मिथिलावासिनां मुने।
न कालनियमस्तेषां ये प्राप्ता दूरदेशतः ॥१३७॥

मिथिलावास मासाद्य जीवन्मुक्तो भवेन्नरः।
देहान्ते राघवं प्राप्य तद्भक्तैः सहमोदते ॥१३८॥

स्नानंदानंजपोहोमः देवतार्च्चन वन्दनम्।
इष्टगर्त्तादिकंसर्व्वं मिथिलायां महत्फलम् ॥१३९॥

विशेषेण प्रतिष्ठायाः फलंवक्तुं न शक्यते।
निर्म्माय शौधशिखरं येनसंस्थाप्यतेहरिः ॥१४०॥

समुक्तः सञ्चितैः पापैः प्रारब्धैश्च विशेषतः।
जीवन्मुक्ततमो भूत्वा हरेस्सायुज्यमाप्नुयात् ॥१४१॥

---

दोनों नवरात्रों में यत्नपूर्वक पूजा करनी चाहिये। फाल्गुन चतुर्दशी को हिमालय की पूजा करनी चाहिये ॥१३६॥

मिथिलावासी के लिये इस प्रकार यात्राक्रम कहा गया है किन्तु दूर देश से आनेवालों को कोई नियम का विधान नहीं है ॥१३७॥

जो मिथिला-वास करते हैं वह मनुष्य जीवन्मुक्त हो जाते हैं। शरीरान्त में श्रीरामजी को पाकर उनके भक्तों के साथ आनन्द करते हैं ॥१३८॥

स्नान, दान, जप, होम, देवताओं की अर्चना-वन्दना सभी मिथिला में महाफलदायक है ॥१३९॥

ऊँचा पक्का मकान बनाकर जो भगवान की स्थापना करता है, उन प्रतिष्ठाओं का फल वर्णन नहीं कर सकता हूँ ॥१४०॥

वे सञ्चित पापों से मुक्त हो जाते हैं, विशेषकर प्रारब्ध से भी जीवन्मुक्त होकर भगवान के पास चले जाते हैं ॥१४१॥

योयो यांयां तनूभक्तं तदुद्दिश्य च दैवतम् ।
संस्थाप्य प्रतिमां पुण्यां देवलोकं स गच्छति ॥१४२॥

सर्व्वसाधनजातेभ्य प्रतिष्ठातु महाफला ।
मिथिलायां विशेषेण सारन्तु नियतंस्मृतम् ॥१४३॥

*इतिश्रीवृहद्विष्णुपुराणे मिथिलामाहात्म्ये षोड़षोध्यायः ।*

मैत्रेय उवाच ।

यएष मिथिलामध्ये पिनाकः परिदृश्यते ।
तस्यागमः प्रभावोवा यद्यज्जानासि संशमे ॥१४४॥

पराशर उवाच ।

सम्यक् पृष्टं त्वयाब्रह्मन् यदेतच्छाम्भवन्तनुः ।
तस्यप्रभावो धर्म्मज्ञैः विज्ञातं ब्रह्मलौकिकैः ॥१४५॥

पुराऽसुराणां क्षेमार्थं त्रिपुरञ्च विनिर्म्मितम् ।
यत्रतैर्दानवैर्देवा देवलोके पराजिताः ॥१४६॥

---

जो-जो आदमी जिन-जिन देवताओं की प्रतिमा भक्तिपूर्वक स्थापना करते हैं वे उसी देवलोक को प्राप्त करते हैं ॥१४२॥

सभी साधनों से प्रतिष्ठा महाफलदायिका है। विशेषकर मिथिला में सारकथायें नियत हैं ॥१४३॥

मैत्रेयजी बोले ।

जो मिथिला के बीच श्रीशिवजी का धनुष देखते हैं उसका आना और उसका प्रभाव जो-जो जानते हैं, सभी कहिये ॥१४४॥

पराशरजी बोले ।

हे मुने ! आपने सही पूछा है। यह साक्षात् शिवजी का शरीर है। इसका प्रभाव धर्मिष्ठ ब्रह्मलोकवासी ही जानते हैं ॥१४५॥

पहले राक्षसों के कल्याणार्थं दानवों ने तीनों पुरों का निर्माण कर देवलोक में देवताओं को पराजित किया ॥१४६॥

तदा ब्रह्माज्ञया देवैर्विश्वकर्मा प्रचोदितः ।
विनिर्म्माय धनूरत्नं शङ्कराय निवेदितम् ॥१४७॥

तेनैव धनुषारुद्रो ददाह त्रिपुरंरुषा ।
पुनः प्रसन्नोभगवान् देवरातस्य भक्तितः ॥१४८॥

न्यासभूतमिदन्तत्र स्थापितं ह्यपरंधनुः ।
तदा प्रभृतितद्वंशैः पूजितं तद्वरं धनुम् ॥१४९॥

परम्पराक्रमप्राप्तं जनकस्यमहात्मनः ।
तेन सम्पूजितं ब्रह्मन् धनुःसर्व्वाघनाशनम् ॥१५०॥

तस्यात्मजा समुत्पन्ना जानकी लोकविश्रुता ।
तस्याः स्वयम्वरे शुक्लं धनुरेतद्विनिश्चितम् ॥१५१॥

कैश्चिन्न चालितंतच्च स्थानाद्गुरुतरं धनुम् ।
महादेव प्रभावाद्य स्वशक्त्या गौरवेण च ॥१५२॥

---

तब ब्रह्मा की आज्ञा से देवताओं ने विश्वकर्मा को प्रेरित किया। विश्वकर्मा ने धनुषरत्न का निर्माण कर श्रीशंकरजी को अर्पित किया ॥१४७॥

उसी धनुष से श्रीशिवजी तीनों पुरों को क्रोध से जला दिये, फिर श्रीशंकरजी देवरात की भक्ति से प्रसन्न हुए ॥१४८॥

धरोहररूप में दूसरा धनुष निर्माण कर उन्हें दिया। उसी दिन से देवरात के वंशजों ने उस श्रेष्ठ धनुष का पूजन प्रारम्भ किया ॥१४९॥

वंश-परम्परा-क्रम से जनकमहात्मा को वह धनुष प्राप्त हुआ। जनकजी सभी पापों का नाश करने वाला उस धनुष का पूजन करने लगे ॥१५०॥

जनक की कन्या लोगों में विख्याता जानकी उत्पन्ना हुयीं। और, जानकी का, स्वयम्वर में यह शुक्ल-धनुष, निश्चित किया गया ॥१५१॥

अपनी शक्ति से या गौरव से या श्रीमहादेवजी के प्रभाव से उस कठोर धनुष को उस जगह से कोई भी हिला नहीं सका ॥१५२॥

कौशिकेन सहायातो रामो दशरथात्मजः।
दिदृक्षुश्च पिनाकस्य यज्ञराष्टमुपागमत् ॥१५३॥

तेन चोत्थापितंसज्जं विकृष्टं गुरुसारवत्।
मध्येभग्नं धनुर्भीमं इतिलोकेषुविश्रुतम् ॥१५४॥

तदेतच्छाम्भवंदिव्यं विश्वकर्म्मा विनिर्म्मितम्।
यथारामेश्वरंलिङ्गं धनुषो दर्शनन्तथा ॥१५५॥

अतिपातक जातानां साधनं द्वितयंमतम्।
कलौयेन महाभाग कृतायात्रा स्वयंमुने ॥१५६॥

अथवातं नमस्यन्ति जीवन्मुक्त तमोहिसः।
परलोक भयाद्भीतास्तं नमस्यन्ति येनराः ॥१५७॥

तेपिपापैर्विमुच्यन्ते प्रयान्ति शुभगाङ्गतिम्।
मनुष्य देहमासाद्यये न रामेश्वरङ्गताः ॥१५८॥

---

दशरथ के पुत्र श्रीरामजी ऋषिवर विश्वामित्र के साथ उस धनुष को देखने की इच्छा से उस यज्ञभूमि में आये ॥१५३॥

श्रीरामजी से उठाया हुआ बहुत बलवाला जो वह भयानक धनुष बीच से टूटा हुआ है, यह बात सभी लोगों में प्रसिद्ध है ॥१५४॥

श्रीशिवजी का यह सुन्दर धनुष विश्वकर्मा से रचित, जैसे रामेश्वर-लिंगदर्शन पुण्यवान है, वैसे ही धनुष का दर्शन पुण्यवान है ॥१५५॥

हे मैत्रेय मुने ! कलियुग में जिसने स्वयं रामेश्वरलिंग-दर्शन एवं धनुष-दर्शन के लिये यात्रा की, उनका अतिपातक आदि समूह का नाश के लिये दोनों ही साधन हैं ॥१५६॥

अथवा जो उस धनुष को प्रणाम करता है वह जीवनमुक्त है। नरकादि की यातना से डरे हुए मनुष्य उस धनुष को प्रणाम करते हैं ॥१५७॥

वह मनुष्य भी पापों से मुक्त होकर अच्छी गति को प्राप्त करता है और मनुष्य-देह धारण कर जो रामेश्वर नहीं जाते हैं ॥१५८॥

तेपापिष्ठास्तु लोकेऽस्मिन् देवता क्रोशमाजनाः ।
आलश्य दूरदेशस्था येन यान्ति महामुने ॥१५६॥

द्रष्टूवैवाालुकालिङ्गं सेतुबन्धशिवस्थितम् ।
प्रायश्चित्तं भवेत्तेषां घोरपापविशोधनम् ॥१६०॥

मिथिलायां समागम्य येदृष्ट्व शाम्भवन्धनुः ।
पापापनोदनन्तेषां जायते तस्यदर्शनात् ॥१६१॥

तस्मात्सर्व्वं प्रयत्नेन धनुर्यात्रां समाचरेत् ।
येनदृष्टं धनुःखण्डं सर्व्वं पापापनोदनम् ॥१६२॥

श्रीरामकरजस्पृष्टं साक्षाद्भुवनपावनम् ।
प्रत्यक्षं ज्ञापकं श्रेष्ठं धनुर्व्वार्य्यं प्रकाशनम् ॥१६३॥

आसृष्टि निश्चलंदिव्यं स्थास्यत्यवनिमण्डले ।
महावैष्णवसंस्कारैर्म्महायज्ञ व्रतादिभिः ॥१६४॥

---

वे इस लोक में पापी हैं और देवताओं से निन्दा के पात्र हैं। दूर देश के रहने वाले आलश्य से जो वहाँ नहीं जाते, हे मुनिवर ! वे भी देवताओं से निन्दा के पात्र हैं ॥१५६॥

सेतुबान्ध रामेश्वर में बालुकालिङ्ग-दर्शन से प्रायश्चित हो जाता है अर्थात् घोर पापों का नाश हो जाता है ॥१६०॥

मिथिला आकर जो शिवजी के धनुष देखते हैं उनके सभी पाप दर्शन-मात्र से मिट जाते हैं ॥१६१॥

इसलिये सभी यत्नों से धनुर्यात्रा करनी चाहिये। जो धनुष का खण्ड देखते हैं वे सभी पापों से मुक्त हो जाते हैं ॥१६२॥

श्रीरामजी के हाथ से छुआ हुआ धनुष साक्षात्भुवनपावन है। धनुष की शक्ति और प्रकाश प्रत्यक्ष श्रेष्ठज्ञापक है ।।१६३।।

जब तक सृष्टि रहेगी तब तक स्थिर होकर यह दिव्य धनुष पृथ्वी पर रहेगा। विष्णु-भक्ति के संस्कार से और व्रत-यज्ञादि से ॥१६४॥

महापुण्यातिरेकैश्च धनुषोदर्शनम्भवेत् ।
एतद्रहस्यं सर्व्वस्वं सर्व्वं ब्रह्मर्षि सङ्गतम् ॥१६५॥

पुराणज्ञैश्च निर्णीतं यद्रामाभिमुखोभवेत् ॥१६६॥

इतिश्रीवृहद्विष्णुपुराणे सप्तदशोध्याय ।

मैत्रेय उवाच ।

मिथिला निमिवंश्यानां राजधानीतिमेश्रुतम् ।
साकथंपुण्यतीर्थेषु गम्यते तद्वदाधुना ॥१६७॥

पराशर उवाच ।

हरेराराधनं लोके यत्रयत्रजलेकृतम् ।
तदेवतीर्थं विज्ञेयं दर्शनात्पुण्यदं नृणाम् ॥१६८॥

इयन्तु मिथिलापुण्या स्वयं रामस्वरूपिणी ।
न सापेक्षान्य संस्कारैर्नसापेक्षा सुरालयैः ॥१६९॥

---

महापुण्य के सञ्चय से ही धनुष का दर्शन होता है । इस रहस्य की बातें ब्रह्मर्षियों के सत्संग से ही जाना जा सकता है ॥१६५॥

पुराण जानने वालों से निर्णित है कि जो श्रीराम के भक्त हैं वही दर्शन पा सकते हैं ॥१६६॥

मैत्रेयजी बोले ।

मिथिला निमिवंश वालों की राजधानी है । वह कैसे पुण्यतीर्थों में गिना जाता है यह सब कृपया बतलाइये ॥१६७॥

पराशरजी बोले ।

हरि भगवान की आराधना जल में जहाँ-जहाँ की गयी उसी को तीर्थ समझना चाहिये । मनुष्य को उसके दर्शन से ही पुण्य होता है ॥१६८॥

यह पुण्यवती मिथिला स्वयं रामस्वरूपिणी है । उसको किसी अन्य संस्कार या देवालय की अपेक्षा नहीं है ॥१६९॥

परन्तु मुनिभिः पूर्व्वैः काञ्चनारण्य वासिभिः।
हरेराराधनं पुण्यं बहुधातत्रवैकृतम् ॥१७०॥

वैवस्वत मनोर्व्वंश इक्ष्वाकोस्तनयोनिमिः।
गौतमंयाजकश्चात्र यज्ञमत्रैव चाकरोत् ॥१७१॥

वशिष्ठे नरुषाशप्तो वशिष्ठश्चापि सोऽशपत् ॥१७२॥

विदेहत्वंद्वयोरासीत् पुराणेषुकथास्फुटा।
पुनर्न्निमि शरीरस्य मन्थनं मुनिभिःकृतम् ॥१७३॥

मिथिस्तत्रसमुत्पन्नो मिथिलातेन साभवत्।
तदाप्रभृति तद्वंश्यै राजधानी निरूपिता ॥१७४॥

राजानः स्वमहाभागा दर्शने गृहमेधिनः।
परन्तु मुनिभिस्तुल्या तपोयोग समाधिषु ॥१७५॥
निर्ल्लेपामायिकैर्भोगे पद्मपत्रमिवाम्भसा।
ज्ञानविज्ञानसारज्ञा परमानन्दलक्षणा ॥१७६॥

---

मुनि लोगों ने पहले काञ्चनवन में भगवान की बहुधा आराधना की थी ॥१७०॥

वैवस्वत मनु के वंश में इक्ष्वाकु मुनि का पुत्र निमि गौतम को आचार्य्य बनाकर यहीं यज्ञ किये थे ॥१७१॥

वशिष्ठ निमि को शाप दिये, निमि भी वशिष्ठ को शाप दिये ॥१७२॥

दोनों विदेहत्व को प्राप्त किये; यह कथा पुराणों में स्पष्ट है मुनियों ने निमि का शरीर मन्थन किया ॥१७३॥

वहाँ मिथि महाराज उत्पन्न हुये, इसलिये मिथिला नाम पड़ा तबसे उन वंश वालों ने राजधानी स्थापित की ॥१७४॥

राजा लोग गृहवासियों के दर्शन से, स्वनाम-धन्य हुये किन्तु तप, योग, और समाधियों में मुनियों के सदृश हो गये ॥१७५॥

सांसारिक भोगों से निर्लिप्त हो गये जैसे कमल के पत्ते पर जल नहीं ठहरता। और ज्ञान-विज्ञान से युक्त परमानन्दस्वरूप हो गये ॥१७६॥

विशेषतोराजरत्नं जनकोनामनामतः ।
जानकीयत्रचोत्पन्ना निमिवंश प्रकाशिनी ॥१७७॥

यस्य भक्तिप्रभावेण रामोदाशरथिः प्रभुः ।
जामातृत्वं समुत्पन्नो कौतुके फलदप्रदः ॥१७८॥

तस्येयं नगरी पुण्या तेनजाता महाफला ।
विख्याता जानकीनाम्ना विशेषेणाभवन्मुने ॥१७९॥

मैत्रेय उवाच ।

कथंसीता समुत्पन्ना तत्पलाङ्गल पद्धतौ ।
कस्य पुण्यातिरेकेण तदीया तनया भवत् ॥१८०॥

पराशर उवाच ।

जनकानां कुले ब्रह्मन् महर्षि समतेजसाम् ।
मर्य्यादया समापन्नं सर्व्वलोकेषु विश्रुतम् ॥१८१॥

ज्ञानविज्ञान सम्पन्नम् आधिव्याधिविवर्जितम् ।
हर्षरोमा विशेषेण लोकेविख्यात पौरुषः ॥१८२॥

---

विशेषकर राजाओं में श्रेष्ठ जनक नाम के राजा हुये। जहाँ पर श्रीजानकीजी निमिवंश को प्रकाश करने वाली उत्पन्ना हुयी ॥१७७॥

जिनके भक्ति-प्रभाव से दशरथ के पुत्र श्रीरामजी जामाता के रूप में अनायास फल देने वाले हुये ॥१७८॥

उन्हीं की यह पुण्यवती नगरी महाफलदायिनी है। मुनिलोगों की विशेषता से जहाँ जानकी नाम से विख्याता हुईं ॥१७९॥

मैत्रेयजी बोले।

राजा जनक के हल के लागन से कैसे श्रीसीता की उत्पत्ति हुई और किनके पुण्य-सञ्चय से उनकी लड़की हुई ॥१८०॥

पराशरजी बोले।

जनक के कुल में महर्षि जैसा तेजवान, मर्य्यादा से सुसम्पन्न, एवं लोकप्रसिद्ध ॥१८१॥

ज्ञान-विज्ञान से युक्त, आधि एवं व्याधि से रहित पौरुषयुक्त हर्षरोम नाम का राजा विख्यात हुये ॥१८२॥

तस्य पुत्रद्वयं चासीज्ज्येष्ठ सीरध्वजोमतः।
तद्गुणैः समतांय्यातो द्वितीयस्तु कुशध्वजः ॥१८३॥

सर्व्वे तद्वंशजाः भूपाः ख्याता जनक नामतः।
तेनासौ सर्व्वलोकेषु विख्यातो जनकाभिधः ॥१८४॥

पितुर्य्युपरते राज्ये स्थापितो जनकाभिधः।
ज्येष्ठः सीरध्वजोराजा ग्रन्थानामा करोमहान् ॥१८५॥

धर्म्मेण पालयन् राज्यमधर्म्मात्परिवर्ज्जयन्।
सशशाम मिथिर्य्योवै राज्यंनिहतकण्टकम् ॥१८६॥

स्वयंप्रादुरभूद्धर्म्माद्रत्नं स्वर्णं खनिङ्गिरौ।
धनधान्यवती स्फीता भूमिः कामदुधावभौ ॥१८७॥

वर्द्धज्यते हुविधैर्य्यज्ञै देवता तुष्टिकारकैः।
ब्राह्मणान्तोषयामास दान सम्मान भक्तिभिः ॥१८८॥

---

उनको दो पुत्र हुए, प्रथम सीरध्वज नाम के एवं द्वितीय वैसे ही गुण वाले कुशध्वज नाम के ॥१८३॥

उस वंश के सभी राजा 'जनक' के नाम से प्रसिद्ध थे, इसलिये सभी लोगों में भी जनक नाम ही से प्रसिद्ध हुये ॥१८४॥

पिता के बाद जनकापर नामधेय सीरध्वज राजा, जो शास्त्रों में निपुण तथा भाइयों में श्रेष्ठ थे, सिंहासनारूढ़ हुए ॥१८५॥

जो अधर्म्म से रहित, धर्म्मपूर्वक मिथि का अकण्टक राज चलाने लगे ॥१८६॥

उनके धर्म्म से स्वयं सोना और रत्न की खान उस भूमि से निकला। धन-धान्य से परिपूर्ण पृथ्वी कामदुधा थी ॥१८७॥

अनेक प्रकार के यज्ञ, देवताओं को प्रसन्न करने के लिए किये और दान-सम्मान से भक्तिपूर्वक ब्राह्मणों को सन्तुष्ट करते थे ॥१८८॥

ईज्यते बहुविधैर्यज्ञैः देवता तुष्टिकारकैः ।
ब्राह्मणान्तोषयामास दानसम्मान भक्तिभिः ॥१८८॥

तस्य शासित धर्म्मेण राज्येनिहतकण्टके ।
अनावृष्टिः समापन्ना यथासंपीडिताप्रजाः ॥१८९॥

महर्षिभिः समादिष्ट मार्गेण मिथिलाधिपः ।
माधवे धवलेपक्षे नवम्यां यज्ञमारभेत् ॥१९०॥

स्वर्णलाङ्गलमादाय विचकर्षमहीतलम् ।
तत्रपुत्रीसमुत्पन्ना तान्तदागृहमानयत् ॥१९१॥

जानकीतेनवैनाम्नो विख्याता भुवनत्रये ॥१९२॥

कदाचिन्नारदो योगी तत्रागत्य महामुनिः ।
सीतेतिनाम्नाचाभाष्य रहस्यं तदुपादिशत् ॥१९३॥

नारद उवाच ।

इयंपुत्रीमहाभागा कुलोद्योतकरीति च ।
सीतेतिनाम्ना विख्याता भविष्यति जगत्रये ॥१९४॥

---

वे अनेक प्रकार के यज्ञ देवताओं को प्रसन्न करने के लिये किये और दान-सम्मान से, भक्तिपूर्वक ब्राह्मणों को संतुष्ट किया करते थे ॥१८८॥

उनके शासन से अकण्टक राज्य में अनावृष्टि हो गयी, जिससे प्रजा पीड़ित हो गई ॥१८९॥

तब मिथिलेश ने मुनिलोगों की बताई हुयी रास्ता से, वैशाख शुदि नवमी को, यज्ञ प्रारम्भ किया ॥१९०॥

स्वर्ण के हल से पृथ्वी को खोधे, वहाँपर लड़की उत्पन्न हुयी, उनको घर ले आये ॥१९१॥

उनका नाम 'जानकी' रखा गया, उसी नाम से तीनों भुवन में विख्याता हुईं ॥१९२॥

कभी नारदजी वहाँ आकर, सीता नाम से पुकार कर, उसका रहस्य भी कहे ॥१९३॥

नारदजी बोले ।

यह लड़की महाभाग्यवती, कुल को प्रकाश करने वाली, सीता के नाम से, तीनों जगत में विख्याता होंगी ॥१९४॥

अस्याभर्त्ता प्रभुस्साक्षात्परमात्मा भविष्यति ॥१९५॥

एतदर्थंहिभवता कर्त्तव्यं यत्नमुत्तमम् ।
स्वयम्बरे प्रकर्त्तव्यं धनुरुत्थापनंपणम् ॥१९६॥

नान्यश्चालयिताचापं प्रभोश्चपुरुषादृते ।
तस्यसम्बन्धतोराजन् ! सर्व्वान् कामानवाप्स्यसि ॥१९७॥

इयन्तु तुलयाराजन् चतुर्वर्ग प्रदायिनी ।
आपन्नानां प्रयत्नानां सर्व्वापद्विनिवारिणी ॥१९८॥

धन्योसि कृतकृत्योसि लोकवन्द्योसि भूपते ।
यत्त्वया तनयालब्धा ह्री, श्री, कीर्त्यादिवन्दिता ॥१९९॥

इत्युपादिश्य राजेन्द्र ब्रह्मलोकं जगामसः ।
त्वत्प्रीत्या वर्णितं सर्व्वं रहस्यं मिथिलोद्भवम् ॥२००॥

एतच्चभावयेन्नित्यं श्रुत्वावै हृदिधारयेत् ।
तस्य तुष्टा भवेत्सीता साक्षाद्राघववल्लभा ॥२०१॥

*इतिश्रीवृहद्विष्णुपुराणे मिथिला माहात्म्ये १८ अध्यायः ।*

---

इनका स्वामी साक्षात्परमात्मा प्रभु होंगे । ।१९५।।

इसलिये आप अच्छा यत्न करें और स्वयम्बर के लिये धनुष को उठाने का प्रण रखें ॥१९६॥

इस धनुष को प्रभु छोड़कर कोई चालन नहीं कर सकता है। उस सम्बन्ध से हे राजन् ! आप सभी कामनाओं को पा लेंगे ॥१९७॥

हे राजन् ! यह तौलने पर अर्थ, धर्म, काम, मोक्ष चारों फल देने वाली है और आपदग्रस्त लोगों को यत्न से आपत्तियों को हटाने वाली है ॥१९८॥

हे राजन् ! आप धन्य हैं, कृतकृत्य हैं, लोकमान्य हैं जो ह्री, श्री, कीर्त्ति से युक्ता पुत्री प्राप्त किये हैं ॥१९९॥

राजा से यह सभी बातें कहकर श्रीनारदजी ब्रह्मलोक को चले गये। आपकी प्रीति के कारण सभी रहस्य बातें सीता को कही ॥२००॥

इन बातों की सदा भावना करनी चाहिये और सुनकर हृदय में रखनी चाहिये । साक्षात् राघववल्लभा सीताजी उससे सन्तुष्टा रहेंगी ॥२०१॥

मैत्रेय उवाच ।

विचित्रमिहमाख्यातं वर्णितं भवतामुने !
वैशाखे जानकीजाता व्रतं तत्र कथं भवेत् ॥२०२॥

निर्णयस्तस्यकालस्य विधिश्चापिमुनीश्वरैः ।
यथाविनिर्णितः शास्त्रे सिद्धान्तं तस्यशंसमे ॥२०३॥

पराशर उवाच ।

वैशाखस्य सितेपक्षे नवमी मघसंयुता ।
सैवमध्याह्नयोगेन शस्यते व्रतकर्म्मणि ॥२०४॥

विविधापि तिथिर्ग्राह्या नवमीशब्दसंग्रहात् ।
तिथिक्षये तिथेर्वृद्धौ तिथेर्विद्धेथवामुने ॥२०५॥

मध्याह्नव्यापिनीग्राह्या कर्म्मकालस्तुशस्यते ।
परैवशस्यतेतद्वै मध्याह्नेचेद्दिनद्वये ॥२०६॥

---

मैत्रेयजी बोले ।

हे मुनिवर ! यह विचित्र वर्णन आपने किया है। वैशाख महीना में श्रीजानकीजी पैदा लीं। उनका व्रत कैसे होगा वह भी तो बताइये ॥२०२॥

हे ऋषिवर ! व्रत का समय, विधि जैसा शास्त्र में निर्णित है वह बताइये ॥२०३॥

पराशरजी बोले ।

वैशाख महीना शुक्लपक्ष नवमी तिथि मघा नक्षत्र मध्याह्न समय व्रत के लिये प्रशस्त है ॥२०४॥

नवमी शब्द-संग्रह से और-और तिथि भी ग्राह्या हैं। तिथि का क्षय हो या वृद्धि हो या किसी से विद्धा हो ॥२०५॥

किन्तु मध्याह्नव्यापिनी लेनी चाहिये, वही काल प्रशस्त है। अगर दोनों दिन मध्याह्न समय प्राप्त हो तो दूसरे ही दिन प्रशस्त है ॥२०६॥

दिनद्वयेपितद्व्याप्तौ तदासा गृह्यतेपरा।
दशम्यां पारणंशस्तं दशमीं नैवलङ्घयेत् ॥२०७॥

उपवास क्रमोराम नवम्यांहि यदाचरेत्।
पुण्यश्रीसु गृहस्थश्च श्रद्धावांश्च द्विजालये ॥२०८॥

निर्म्माय मण्डपश्रेष्ठं तत्र पूजनमाचरेत्।
सौवर्णीं राजतीश्चापि प्रतिमां कारयेन्नवीम् ॥२०९॥

पलैः षोडशभिः कार्य्या दशपञ्चभिरेववा।
तावद्भिः कर्षपैर्व्वापि तावन्माषैरथापिवा ॥२१०॥

वित्तसाठ्यन्नकुर्व्वीत सर्व्वधर्म्म क्रियादिषु।
ज्ञानमुद्राधरंज्ञानं वीरासन समाश्रितम् ॥२११॥

दिव्यसिंहासनासीनं न्यसेदष्ट दलाश्रये।
श्रीराम वामभागस्थां सीतां सर्व्वाङ्गशोभनाम् ॥२१२॥

---

चूंकि दशमी में पारणा प्रशस्त है इसलिये दशमी को छोड़ना नहीं ॥२०७॥

उपवासक्रम में रामनवमी गृहस्थों के लिए, श्रद्धालुओं के लिए पुण्य देनेवाली है ॥२०८॥

अच्छा मण्डप बनाकर वहाँ पूजन करना चाहिए। सोने की, चान्दी की नवीन प्रतिमा बनानी चाहिये ॥२०९॥

सोलह पल की या पन्द्रह पल की प्रतिमा बनानी चाहिये अथवा उतना कर्षय की या सोलह मासे की होनी चाहिये ॥२१०॥

सभी धर्म्म-कार्य्यों में वित्त-शाठ्य नहीं करना चाहिये। ज्ञान-मुद्रा से युक्त वीरासन किये हुए चाहिये ॥२११॥

अष्टदल-कमल से युक्त, दिव्य सिंहासन पर राममूर्त्ति बैठावें। राम की बायीं ओर बैठी हुयी सर्वाङ्गशोभिता सीताजी भी हों ॥२१२॥

नीलपद्मधरान्देवीं कारयेत्साधकोत्तमः ।
लक्ष्मणं पश्चिमेभागे धृतच्छत्रं सचामरम् ॥२१३॥

पार्श्वे भरत शत्रुघ्नौ तालवृन्त करावुभौ ।
आञ्जनेयं तथाचाग्रे एषवै प्रतिमाक्रमः ॥२१४॥

पूजास्याद्वैष्णवे पीठे वेदिकोपरि संस्थिते ।
प्राणप्रतिष्ठा मन्त्रैश्चन्यसेत्प्राणान् प्रयत्नतः ॥२१५॥

संस्कारान् विधिवत्कृत्वा देवमावाह्य पूजयेत् ।
आसनं स्वागतं पाद्यं अर्घ्यमाचमनीयकम् ॥२१६॥

गन्धपुष्पन्तथादीपैः धूपनैवेद्यमेव च ।
ताम्बूलश्चैतिरामस्य सीतायाश्चापिपूजनम् ॥२१७॥

यज्ञसूत्रोपचारेतु सीतायैभूषणंन्यसेत् ।
सच्छत्रं चामरन्दत्वा लक्ष्मणंपूजयेततः ॥२१८॥

---

जानकी की प्रतिमा नील कमल धारण की हुयी होनी चाहिये । छत्र-चामर लिए हुये श्रीलक्ष्मणजी को पश्चिम तरफ बैठाना चाहिये ॥२१३॥

दोनों तरफ दोनों हाथों में ताल की पंखा लिये हुये भरत और शत्रुघ्न को बैठावें तथा आगे में श्रीहनुमानजी को बैठावें, यही प्रतिमा का क्रम है ॥२१४॥

विष्णुभक्त के स्थान में मण्डप पर विराजमान देवताओं का प्राण-प्रतिष्ठामन्त्र से आवाहन करना चाहिये ॥२१५॥

विधानपूर्वक संस्कार करके, देवता का आवाहन कर, आसन, स्वागत, पाद्य, अर्घ्य, आचमनीय से पूजा करनी चाहिये ॥२१६॥

गन्ध, पुष्प, धूप, दीप, नैवेद्य, ताम्बूल से रामजी तथा सीताजी की पूजा करनी चाहिये ॥२१७॥

श्रीरामजी को जनेउ तथा सीताजी को भूषण देना चाहिये । साथ ही, छत्र, चामर लक्ष्मणजी को देकर पूजा करनी चाहिये ॥२१८॥

गन्धपुष्पं तथाधूपं दीपंनैवेद्यमेवच ।
पञ्चाङ्गमेतत्सर्व्वेषां पूजायाएषवैक्रमः ॥२१९॥

पूजा पुरुष सूक्तैश्च राघवस्यप्रशस्यते ।
श्रीसूक्तैर्जानकीपूजा कार्य्या सा साधकोत्तमैः ॥२२०॥

अन्येषां नाममात्रेण चतुर्थ्यन्तेनपूजयेत् ।
अथवा ब्रह्मगायत्र्या सर्व्वपूजन सिद्धये ॥२२१॥

एवं होमोऽपि कर्त्तव्यः तर्प्पणस्यैषवैक्रमः ।
पुनः शङ्खजलं ग्राह्यं अर्घन्दत्वा विचक्षणः ॥२२२॥

रामभद्र महाभाग रघुवीरनृपोत्तमः ।
गृहाणार्घं मयादत्तं कृपया रघुनन्दन ॥२२३॥

उत्पन्नासि महाभागे स्वर्णलाङ्गूलपद्धतौ ।
गृहाणार्घ्यं मयादत्तं कृपया मिथिलेशजे ॥२२४॥

---

गन्ध-पुष्प, धूप, दीप और नैवेद्य भी देना चाहिये । यही पञ्चोपचार से, पूजा का विधान है ॥२१९॥

पुरुष-सूक्त से श्रीरामजी की पूजा कही गयी है और श्री-सूक्त से जानकीजी की पूजा उत्तम साधकों के लिये कही गयी है ॥२२०॥

और-और देवताओं से चतुर्थी विभक्ति लगाकर पूजा करनी चाहिये अथवा ब्रह्मगायत्री से सबों की पूजा कही गयी है ॥२२१॥

होम भी करना चाहिये और तर्प्पण का भी यही क्रम है । फिर शंख के जल से निम्नाङ्कित मन्त्र द्वारा अर्घ्य देना चाहिये ॥२२२॥

"रामभद्र महाभाग रघुवीर नृपोत्तमः । गृहाणार्घ्यं मयादत्तं कृपया-रघुनन्दन" ॥२२२॥

और इस मन्त्र से सीताजी को अर्घ्य देना चाहिये—"उत्पन्नासि-महाभागे स्वर्णलाङ्गल पद्धतौ । गृहाणार्घ्यं मयादत्तं कृपया मिथिलेशजे" ॥२२४॥

मिथिलाधीश्वरं पार्श्वे जनकं तत्र पूजयेत्।
पञ्चाङ्ग पूजनंकृत्वा अर्घ्यंतस्मैनिवेदयेत् ॥२२५॥

विदेहाधिपराजेन्द्र मिथिलेश कृपानिधे।
गृहाणार्घ्यं मयादत्तं सर्व्वसिद्धिं प्रयच्छमे ॥२२६॥

नर्त्तनं गीतवाद्यादि कृत्वा च दिवसन्नयेत्।
रात्रावपिमहापूजा कृत्वाजागरणाञ्चरेत् ॥२२७॥

पारणाहेद्विजायाथ भोजयित्वातुभक्तिभिः।
शुचये देवभक्ताय प्रतिमान्तान्निवेदयेत् ॥२२८॥

अथवा यदिचेद्भक्तिः पूजायां नैष्ठिकीभवेत्।
तदातां स्वगृहेस्थाप्यं पूजयेत्प्रत्यहं सुधीः ॥२२९॥

आचार्य्याय प्रदातव्या दक्षिणांकाञ्चनं भुवम्।
गां सवत्सांनवंवस्त्रं रत्नंधान्यं गृहादिकम् ॥२३०॥

---

समीप ही में पञ्चोपचार से जनक की पूजा करनी चाहिये। पश्चात् निम्नांकित मन्त्र से अर्घ्यदान देना चाहिये ॥२२५॥

'विदेहाधिप राजेन्द्र मिथिलेश कृपानिधे। गृहाणार्घ्यं मयादत्तं सर्व्वसिद्धिं प्रयच्छमे'' ॥२२६॥

नाच-गान से दिन को बिताना चाहिये। रात को भी पूजा कर जागरण करनी चाहिये ॥२२७॥

पारण के वास्ते भक्तिपूर्वक ब्राह्मण भोजन-कराना चाहिये। पवित्र और देवभक्त ब्राह्मणों को भक्तिपूर्वक भोजन कराकर प्रतिमा देनी चाहिये ॥२२८॥

अथवा यदि भक्ति हो, पूजा में निष्ठा हो तो सुधीजन। अपने ही घर में रखकर प्रतिदिन पूजा करें ॥२२९॥

पुरोहित को दक्षिणा में सुवर्ण, भूमि, सवत्स गो, नवीन वस्त्र, रत्न, अन्न, गृह आदि देना चाहिये ॥२३०॥

अथवा शक्तितोदेयं यथातुष्येद्विजोत्तमः ।
भूयसीं दक्षिणान्दद्यात् स्वस्तिवाचनपूर्व्वकम् ॥२३१॥

एवमाराधितोरामः सीतया सहभक्तितः ।
ददातिपरमान् कामान् सुराणामपिदुर्ल्लभम् ॥२३२॥

नानेन सदृशंपुण्यं नानेन सदृशंव्रतम् ।
रामतोजायतेधर्म्मं नानेनसदृशंक्वचित् ॥२३३॥

सुरापी ब्रह्मास्तेयी गुरुपत्नी प्रघर्षकः ।
शुद्धतामाप्नुयुस्सर्व्वे प्रयान्ति परमाङ्गतिम् ॥२३४॥

मैत्रेय उवाच ।

मिथिलाधिपतेर्व्वेश्म दुर्गाणि परिखास्तथा ।
अन्तःपुराणि सर्व्वाणि यथाकाराणिवर्णय ॥२३५॥

---

अथवा यथाशक्ति देवें जिससे ब्राह्मण सन्तुष्ट हों । स्वस्ति वाचनपूर्वक भूयसी दक्षिणा देनी चाहिये ॥२३१॥

इस प्रकार सीताराम की आराधना से सभी कामनायें पूरी हो जाती हैं जो देवताओं को भी दुर्लभ है ॥२३२॥

इसके बराबर न कोई पुण्य है और न कोई व्रत है । राम से जो धर्म्म प्राप्त होता है, उसका मुकावला कोई नहीं कर सकता ॥२३३॥

वह या तो मदिरा पीनेवाले हों, ब्रह्मवधी हों, चोर हों, गुरुपत्नी-गमनकारी हों—ये सभी राम की पूजा से परमगति को पा जाते हैं ॥५३४॥

मैत्रेयजी बोले ।

मिथिलाधिपति जनक के भवन के पास दुर्गरास्ता का और भी भीतर के सभी महलों का यथस्थित वर्णन कीजिए ॥२३५॥

पराशर उवाच ।

दुर्गञ्जनकरायस्य परिखा त्रितयान्विता ।
नेकशाल समुत्सौधं दुर्गकुट्टिमसंयुतम् ॥२३६॥
वणिजामापणैर्युक्तं वीरावासविराजितम् ।
निमिवंश प्रसूतानां गृहरत्नं सुशोभितम् ॥२३७॥

तन्मध्ये राजराजस्य स्फाटिकं मन्दिरंवरम् ।
वामेत्वंशे ध्वजावासं गृहरत्नैः समन्वितम् ॥२३८॥
राजराज गृहोपान्ते गजाश्व भवनानि च ।
गोपुरं प्राग्भवद्वारं तदन्तर्व्वर्त्तिनीसभा ॥२३९॥

ऐशान्यां राजतेब्रह्मन् महारत्नौघसङ्कुलम् ।
वायव्येतुगृहारामं नैऋत्येकोश सञ्चयम् ॥२४०॥

पूर्व्वे रङ्गावलीम्विद्यादितिवै मन्दिरक्रमम् ।
मध्येराजालयंश्रेष्ठं तन्मध्ये स्वर्णमण्डपम् ॥२४१॥

---

पराशरजी बोले ।

तीनों परिखायें दुर्ग परिखा है, अर्थात् शत्रुओं को गञ्जन करने वाली है । अनेक महलों से परिपूर्ण बड़े-बड़े मकान वाले और मणिमय भूमिवाली किलाओं से पूर्ण नगर है ॥२३६॥

व्यापारी लोगों की दुकानें हैं और वीर लोगों का आवास है । साथ ही, निमिवंश वालों का सुन्दर भवन शोभित हैं ॥२३७॥

बीच में राजराजेश्वर का मन्दिर है जो स्फटिक पत्थर से बना हुआ है । बायें तरफ ध्वजा-पताका से युक्त महल सुशोभित हैं ॥२३८॥

राज-राज घर के समीप हाथी और घोड़े का घर है । पूरब तरफ गोशाला है-पास में सभा भवन है ॥२३९॥

हे ब्रह्मन् ईशान कोण में रत्नों का खजाना है । वायव्य कोण में फुलबारी है ! नैऋत्य कोण में कोशागार है ॥२४०॥

पूरब तरफ शृंगार का घर है, यही मन्दिरों का क्रम है तथा बीच में सुन्दर राजभवन है । पास में ही सोने का मण्डप है ॥२४१॥

सुवर्णं मण्डपंदृष्ट्वा सर्व्वकालेषुमानवः।
सायुज्यफलमाप्नोति रामसान्निध्यमेव च ॥२४२॥

महापातकिनोलोके पापिष्ठा ये नराधमाः।
पशवः पक्षिणः प्रेता येवा ते पापयोनयः॥२४३॥

कथञ्चित्तत्र चेज्जातास्तेपियान्ति पराङ्गतिम्।
किंपुनर्य्यान्तियेभक्तया जानन्तुतत्फलंमुने॥२४४॥

एवमेवविधानेन राजते राजमन्दिरम्।
राजालये वशिष्ठस्य ऐशान्यां कल्पपादपम्॥२४५॥

एवमादि प्रकारेण दिव्यसंपत्तिशोभितम्।
दुर्गं दुर्गतमं दिव्यं विख्यातं भुवनत्रये॥२४६॥

समारभ्य महाभाग पूर्व्वे हरिहरालये।
तथामैत्रेय निर्दिष्टं पश्चिमेवाजलेश्वरम्॥२४७॥

---

सोने का मण्डप देखकर सभी समय में मनुष्य सायुज्य-फल को प्राप्त करते हैं और राम के समीप चले जाते हैं ॥२४२॥

इस लोक में जो महापापी, है नीच व्यक्ति है; यहाँ तक कि पशु-पक्षी प्रेत तथा पापयोनि वाले भी ॥२४३॥

वहाँ पहुँचने से परमगति को पा जाते हैं। जो भक्तिपूर्वक वहाँ जाते हैं उसका फल सुनिये ॥२४४॥

इसी प्रकार से राजमिन्दर शोभता है। राजभवन के पास ईशान कोण में वशिष्ठ मुनि का कल्पवृक्ष है।।२४५।।

इस प्रकार दिव्य सम्पति से सुशोभित यह पुरी है। कठिन-से-कठिन मार्ग हैं. यह तीनों लोकों में विख्यात है ॥२४६॥

हे महाभाग! पूरब तरफ हरिहर भगवान के आलय से आरम्भ कर, मैत्रेयजी के कथनानुसार, पश्चिम जलेश्वरनाथ हैं ॥२४७॥

गिरिजालयमारभ्य यावद्वै धनुषस्थितम्।
इतिदुर्गस्यमर्य्यादा मिथिला सा महापुरी ॥२४८॥

तत्प्रान्त वाटिकामिश्च विविधैश्च जलाशयैः।
शोभतेतीरभुक्तिश्च धनधान्य समाकुला ॥२४६॥

उत्तरे काञ्चनारण्यं महर्षिगण शोभितम्।
वहुपुष्प फलोपेतन्द्वितीयमिवनन्दनम् ॥२५०॥

सरोजवनमाख्यातं सन्तान वनमेव च।
मन्दारवनमित्येव सर्व्वतः पुष्पितद्रुमम् ॥२५१॥

चम्पकारण्यमाख्यातं केलिकौतुक काननम्।
कुमुदं सुखदंप्रोक्तं वसन्तारण्यमेव च ॥२५२॥

स्फटिकं प्रतिमञ्चैव तथानन्दविवर्द्धनम्।
शृङ्गार काननञ्चैव उपमान तिरस्कृतम् ॥२५३॥

---

इसी प्रकार गिरिजा-मन्दिर से लेकर धनुषा तक महादुर्ग स्थान-मिथिलापुरी है ॥२४८॥

मिथिलापुरी तिरहुत, वाटिका, अनेक जलाशयों, तथा धनधान्य से परिपूरिता है ॥२४९॥

उत्तर तरफ काञ्चनवन महर्षिगणों से सुशोभित है। फलफूलों से युक्त दूसरा नन्दनवन-जैसा है ॥२५०॥

इसके अलावे, सरोजवन, सन्तानवन, मन्दारवन सभी फूलों से विद्यमान हैं। चारों ओर खिले हुए फूलों से सुशोभित हैं ॥२५१॥

खेल-धूप के लिये चम्पकवन है एवं कुमुदवन तथा वसन्तवन, सुख देने वाले हैं ॥२५२॥

स्फटिक के सदृश आनन्द बढ़ाने वाला, जिसकी कोई उपमा न हो, ऐसा शृंगार वन है ॥२५३॥

सुगन्धिरससम्पन्नं सुगन्धिकुसुमाकरम् ।
कन्दरं कान्तिकल्लोलं लवङ्गवनमेव च ॥२५४॥

केतकी वनमित्येव काञ्चनारण्य मध्यमम् ।
तत्प्रान्ते गिरयः पञ्च तेषां नामानिमेश्रृणु ॥२५५॥

कुलाद्रिः पश्चिमेख्यातः स्वर्णाद्रिस्तु तथोत्तरे ।
कौतुकाद्रिस्तथावामे पूर्वभागे मधुश्रवः ॥२५६॥

सञ्जीवन गिरिर्म्मध्ये ख्यातोलोकत्रयेमुने ।
दुर्गस्य पश्चिमेभागे योजनत्रितयाभिधम् ॥२५७॥

यज्ञस्थलं नरेन्द्रस्य यत्रलाङ्गलपद्धतौ ।
समुत्पन्ना महाभागा सीताराघववल्लभा ॥२५८॥

तद्विशेषफलंलोके सर्व्वकामप्रदायिकाम् ।
मिथिला सर्व्वतः पुण्या सर्व्वाकारेण शोभिता ॥२५९॥

---

सुगन्धित-रस से सम्पन्न और सुगन्धित फूलों का स्थान, शोभा की कल्लोल वाली कन्दराओं से पूर्ण लवङ्गवन है ॥२५४॥

मध्य में केतकीवन काञ्चनवन शोभा को बढ़ा रहा है और उसी प्रान्त में पाँच पर्वतें हैं, उनके नाम सुनिये ॥२५५॥

पश्चिम तरफ कुलाद्रि, उत्तर तरफ स्वर्णाद्रि दक्षिण तरफ कौतुकाद्रि, पूरब तरफ मधुश्रव तथा ॥२५६॥

मध्य भाग में सञ्जीवनगिरि तीनों लोकों में विख्यात है। पश्चिम भाग में तीन योजन विस्तार दुर्ग राह पर स्थित है ॥२५७॥

लाङ्गल पद्धति से महाराज का यज्ञस्थल बना हुआ है। श्रीराघवबल्लभा भाग्यवती श्रीसीताजी की उत्पत्ति वहीं हुयी ॥२५८॥

श्रीसीताजी सभी कामों को देनेवाली हैं, यह लोगों में विशेषता की बात हुयी। मिथिला सभी तीर्थों में पुण्यवती है और सभी कारणों से सुशोभिता है ॥२५९॥

तस्यां निवासिनांपुण्यं मयावक्तुं न शक्यते।
सद्योविनाशयेत्पापं मिथिलेतिप्रकीर्तनात् ॥२६०॥

धन्यास्ते येप्रयत्नेन निवसन्ति महामुने।
विचरेन्मिथिलामध्ये ग्रामेग्रामे विचक्षणः ॥२६१॥

सखण्डानां विधिरियं वीतरागवतामपि।
कपिलेश्वरमारभ्य हरिणाक्षीञ्च पावनीम् ॥२६२॥

पिप्पलीवनमागत्य पुनः पुष्पहरं व्रजेत्।
रूपस्थानं पुनर्गत्वा वर्णस्थानं ततोव्रजेत् ॥२६३॥

विलावतीं हरित्वेकीं गच्छेत्कूपेश्वरंपुनः।
मिथिलेशपुरंगत्वा वनग्रामद्र मालयम् ॥२६४॥

पुनः सिंहेश्वरंगत्वा तारवल्लींसपिप्पलीम्।
सिंहोलकामथोगत्वा पुनश्चत्रपनायनम् ॥२६५॥

---

वहाँ रहने वालों का पुण्यवर्णन मैं नहीं कर सकता। 'मिथिला' नाम लेने से ही सद्यः पाप से मुक्त हो जाते हैं ॥२६०॥

हे मुनिवर! धन्य हैं वे जो मिथिला में यत्नपूर्वक वास करते हैं। और मिथिला के गाम-गाम में घूमते हैं ॥२६१॥

सबों के लिये और बीतराग वालों के लिये भी यही विधि कही गयी है। कपिलेश्वर से लेकर हरिलाखी तक घूमना चाहिए ॥२६२॥

पिप्पलीवन आकर फिर फुलहर गिरिजास्थान तीर्थ जाना चाहिये। वहाँ से रूप-स्थान जाकर फिर वर्णस्थान को जाना चाहिये ॥२६३॥

बिलावती, हरित्वेकी तीर्थ जाकर फिर कूपेश्वर जाना चाहिये। इसके वाद फिर जनकपुर जाकर वनग्राम जाना चाहिये ॥२६४॥

फिर सिंहेश्वर जाकर तारलवली ओ पिप्पलीवन जाना चाहिये। वहाँ से सिंहोलका जाकर त्रपनायनवन जाना चाहिये ॥२६५॥

सिन्दूरेश्वरकंगत्वा ततोराजालयंव्रजेत् ।
सृखेलीं समुपागम्य गच्छेद्विषहरंततः ॥२६६॥

मङ्गलां मङ्गलवतीं विरजां पाप हारिणीम् ।
बलवर्द्धकभगिन्यां जाम्वतीं जीव पुत्रिकाम् ॥२६७॥

एवंवैमिथिलोपान्ते वसन् ग्रामेष्वनन्यधीः ।
नयेत्कालं कृपापात्रं विचरन्साधकोत्तमः ॥२६८॥

सम्पन्नानां विधिरियं मुनीनां वीतरागिणाम् ।
निवसेदुरजंकृत्वा वाणप्रस्थोऽथवाकचित् ॥२६९॥

*इतिश्रीविष्णुपुराणे मिथिलामाहात्म्ये विंशोध्यायः ।*

पराशर उवाच ।

इदंसमासतःप्रोक्तं तवप्रीत्या मयाधुना ।
माहात्म्यं मिथिलायाश्च कोपिवक्तुं न शक्यते ॥२७०॥

---

सिन्दूरेश्वर जाकर राजालय जाना चाहिये। वहाँ से सृखेली वन आकर विषहर तीर्थ जाना चाहिये ॥२६६॥

मंगला, मंगलवती, विरजा, पापहारिणी, बलवर्द्धकभाविनी, जाम्बती जीवपुत्रिका आदि स्थान का भ्रमण करना जाना चाहिये ॥२६७॥

इस प्रकार मिथिला प्रान्त में एकचित्त से वासकर जो समय को बिताते हैं वे उत्तम साधक में आते हैं ॥२६८॥

विषय वासना से रहित जो मुनिलोग हैं अथवा वाणप्रस्थ हैं वे लोग पर्णकुटी बनाकर मिथिला में निवास करें—यही विधि कही गई है ॥२६९॥

पराशरजी बोले ।

यह सभी तरह से आपकी प्रीति के कारण इस समय मैंने कहा है। मिथिला के माहात्म्य का वर्णन कोई नहीं कर सकता है ॥२७०॥

रामतुष्टिकरांलोके सर्व्वकामसमृद्धिनीम् ।
मिथिला सर्व्वतःपुण्या सुराणामपि दुर्ल्लभम् ॥२७१॥

प्रयागे वहुवर्षाणि काश्यांवा वहुवार्षिकम् ।
नैमिषेवा कुरुक्षेत्रे जन्मावधिवसेन्नरः ॥२७२॥

अवन्त्यां विष्णुकाञ्चीञ्च नरनारायणाश्रमे ।
व्यङ्कटेऽद्रौ महापीठे गङ्गासागरसङ्गमे ॥२७३॥

मुक्तिक्षेत्रे हरिद्वारे ब्रह्मावर्त्ते गयाशिरे ।
आजन्म निवसेद्यस्तु परिक्रामे भुवन्तथा ॥२७४॥

गवां लक्षप्रदाता च शतग्रामप्रदायकः ।
सुवर्णमेरुदाता च रत्नाकर प्रदायकः ॥२७५॥

---

यह श्रीरामजी को प्रसन्न करनेवाली तथ, सभी कामों को देनेवाली है । मिथिला सभी तरह से पुण्यवती है । देवताओं को भी दुर्ल्लभ है ॥२७१॥

वैसे लोग वर्षों तक प्रयागवास तथा काशीवास करते हैं और जन्म भर नैमिषारण्य तथा कुरुक्षेत्र में वास करते हैं वह सभी फल मिथिला वास से हो जाता है ॥२७२॥

उज्जैन, विष्णुकाञ्ची, वदरिकाश्रम, व्यंकटपर्वत, महापीठ तथा गंगासागर संगम में वास करने से जो फल होता है वे सभी मिथिला वास से हो जाता है । २७३ ।

मुक्तिक्षेत्र हरिद्वार में, ब्रह्मावर्त्त में, गयाशिर में जन्मभर वास करने से जो पुण्य होता है । वह मिथिला के परिक्रमा मात्र से ही सभी पुण्य हो जाते हैं ॥२७४॥

परिक्रमा करने वाले मनुष्य लाख गोदान एवं सौ ग्राम दान करने का फल पा जाते हैं और स्वर्ण शिखर तथा समुद्र-दान करने से जो फल होता है वह मिथिला-परिक्रला सेही हो जाता है ॥२७५॥

याजकः सर्व्वयज्ञानां स्वाध्याय निरतस्तथा ।
कुव्जाति कुव्जकर्त्ता च प्राजापत्येनिवर्त्तकः ॥२७६॥

पाराकादि व्रतैर्य्युक्तश्चन्द्रायण विवर्त्तकः ।
तिलाशी च तथैवाह पञ्चगव्येन वर्त्तकः ॥२७७॥

पत्राहारी जलाहारी निराहारस्तथैव च ।
दरीशायी गिरौवासी ग्रीष्मेपञ्चाग्नि सेवकः ॥२७८॥

सएवतिलावासी शिशिरे सलिलेशयः ।
ऊर्द्ध वाहुर्व्वसंय्यश्च स्थाणुः कामाकुणिस्तथा ॥२७६॥

ब्रह्मचत्रानुवर्त्ती च तत्वज्ञानैकचिन्तकः ।
यागेष्वभिरतश्चैव देवतार्च्चन तत्परः ॥२८०॥

---

सभी यज्ञ कराने वालों को, निरन्तर वेद पाठ करने वालों को कठिन-से-कठिन व्रत करने वालों को एवं प्राजापत्य व्रत करने वालों को भी वही फल मिलता है ।।२७६।।

पराकादि व्रत करने वालों और चान्द्रायण व्रत करने वालों तिलमात्र भोजन करनेवालों पञ्चगव्य से जीवन बितानेवालों को मिथिला-परिक्रमा का फल हो जाता है ॥२७७॥

पत्र भोजन करने वाले एवं जल मात्र भोजन, करनेवाले एवं निराहार व्रतियों, कन्दरा में सोनेवाले, पर्वत पर रहनेवाले और ग्रीष्म ऋतु में पञ्चाग्नि व्रत करने वालों को जो फल होता है वह मिथिला-परिक्रमा से ही हो जाता है ॥२७८॥

तिल के वन में सोने वाले, जाड़े में जल-सयन करने वाले, ऊपर हाथ किये हुए शाखा विहीन पेड़ के तरह स्थित रहनेवालों को जो फल होता है वह मिथिला परिक्रमा से ही हो जाता है ॥२७९॥

ब्रह्म-यज्ञ का अनुकरण करनेवाले एवं तत्वज्ञान मात्र का ही चिन्तन करनेवाले को जो फल होता है वह मिथिला-परिक्रमा से ही हो जाता है ॥२८०॥

पुरश्चर्य्याव्रतश्चैव हविष्याशी जितेन्द्रियः।
निखिलैः साधनैः स्वीयैर्व्बहुजन्म समर्ज्जितैः ॥२८१॥

महापुण्यातिरेकैश्च [illegible]धा च भारते।
मिथिलाया निवासस्य नराः संयान्तियोग्यताम् ॥२८२॥

यइदं श्रावयेन्नित्यं श्रुत्वावाहृदिधारयेत्।
सीतारामौहृदिन्यस्य नत्वा सम्प्राप्नुयाद्धवम् ॥२८३॥

प्रीयन्ते पितरस्तस्य प्रीयन्ते तस्यदेवताः।
देवानां मान्यतालब्धा सर्व्वान् कामान वाप्नुयात् ॥२८४॥

*इतिवृहद्विष्णुपुराणे पराशर-मैत्रेय सम्वादे एकविंशोध्याये मिथिलामाहात्म्यं सम्पूर्णम्।*

---

तथा यज्ञ में ही दत्तचित्त देनेवाले देवताओं की पूजा करने में लीन, हविष्य अन्न खानेवालों तथा इन्द्रिय जीतनेवालों को जो फल होता है वह मिथिला-परिक्रमा करने से ही हो जाता है ॥२८१॥

पूर्वोक्त सभी साधनों से एवं अनेक जन्म से अर्जित महापुण्य के आधिक्य से भारत में जन्मलाभ होता है। ये सभी मिथिला-निवास का ही फल है ॥२८२॥

जो यह मिथिला माहात्म्य प्रतिदिन लोगों को सुनाते हैं और स्वयं सुनकर हृदय में धारण करते हैं; साथ ही, श्री सीताराम को हृदय में रखकर नियमितरूप से उन्हें प्रणाम करते हैं ॥२८३॥

उनसे पितर लोग और देवता लोग भी प्रसन्न हो जाते हैं। वह मनुष्य देवताओं से मान्यता प्राप्तकर सभी कामनाओं को पा लेते हैं ॥२८४॥

॥ इति ॥

# कामेश्वरसिंहदरभङ्गासंस्कृतविश्वविद्यालयस्य

## विक्रेतव्यानि प्रकाशनानि

| क्रमसंख्या | पुस्तकनाम | मूल्यम् |
|---|---|---|
| १. | मीमांसाश्लोकवार्त्तिक ( हिन्दी टीका सहित ) | १५०-०० |
| २. | मिथिला का इतिहास | ७५-०० |
| ३. | विद्यापति संस्कृत ग्रन्थावली, प्रथम भाग ( शैवसर्वस्वसार एवं विभागसार ) | ७५-०० |
| ४. | ध्वनिकल्लोलिनी ( हिन्दी व्याख्या सहित ) | २५-०० |
| ५. | स्मृति साहस्री ( मैथिली महाकाव्य ) | १५-०० |
| ६. | रघुवंश महाकाव्यम् ( सम्पूर्ण-मूल ) | ४-०० |
| ७. | वाजसनेयिनां विवाहादि संस्कार पद्धतिः | २-७५ |
| ८. | न्यायरत्नाकर | ७-०० |
| ९. | कालिदासीयोपरूपकानां समुच्चयः | ५-०० |
| १०. | Descriptive Catalogue of Raj Manuscripts | २०-०० |

प्राप्तिस्थानम्

*प्रकाशन-विभागः*

**कामेश्वरसिंहदरभङ्गासंस्कृतविश्वविद्यालयः**

**कामेश्वरनगरम्, दरभङ्गा।**